विरचित 'शब्दकौस्तुभ'[1], अप्पय्य दीक्षित की 'सूत्रप्रकाश'[2] व्याख्या, नीलकण्ठ वाजपेयी-कृत 'पाणिनीयप्रदीपिका'[3] (?), विश्वेश्वर सूरिविरचित 'वैयाकरण-सिद्धान्त-[4]सुधानिधि', अन्नम्भट्ट की 'पाणिनीयमिताक्षरा'[5], ओरम्भट्ट की 'व्याकरणदीपिका'[6], दयानन्द सरस्वती-कृत 'अष्टाध्यायी भाष्य'[7], अप्पन नैनार्यकृत 'प्रक्रियादीपिका'[8], नारायणसुधी-निर्मित शब्दभूषणापरनामक 'अष्टाध्यायीवृत्ति'[9], रुद्रधरकृतवृत्ति, उदयनकृत 'मित-वृत्त्यर्थसंग्रह', उदयङ्करभट्टकृत 'मितवृत्त्यर्थसंग्रह', रामचन्द्र की वृत्ति, सदानन्द की 'तत्त्वदीपिका' और कुछ अज्ञातनामा लेखकों की वृत्तियाँ भी अष्टाध्यायी पर लिखी गई हैं।

उपर्युक्त सारी वृत्तियाँ पाणिनीयाष्टाध्यायी के सूत्र-क्रम को मान कर ही लिखी गई हैं। यत्र-तत्र पाठ-क्रम में वैमत्य है, किन्तु अत्यल्प।

पाणिनि की 'अष्टाध्यायी' पर दूसरे क्रम से भी कुछ व्याख्याएँ लिखी गईं। 'अष्टाध्यायी' में एक कार्य के विधायक सूत्रों की समष्टि प्रायेण एक ही जगह मिलती है, परन्तु दूसरे प्रकार के क्रम को अपनाने वाली व्याख्याओं में प्रक्रिया-क्रम से सूत्रों का नया क्रम स्थापित किया गया है। प्रक्रिया का अर्थ है शब्दव्युत्पत्ति अथवा शब्दव्युत्पत्ति-विधि। शब्दों की साधुताबोधक व्युत्पत्ति में पाणिनि की 'अष्टाध्यायी' के सूत्रों (योगों) की प्रवृत्ति जिस क्रम से आवश्यक हुई उसी क्रम से सूत्रों का सङ्कलन प्रक्रिया-ग्रन्थों में किया गया है। परन्तु एक सूत्र के उपयोग अनेकविध शब्दों की व्युत्पत्ति में सम्भावित होने से शत-प्रतिशत सफलता प्रक्रियानुसारी क्रम में भी नहीं मिल पाई है। साक्षात् 'अष्टाध्यायी' में भी इस असफलता के कुछ उदाहरण मिल ही जाते हैं। निदर्शन के लिए हम 'अष्टाध्यायी' के 'आद्यन्तवदेकस्मिन्' (१।१।२१) सूत्र को ले सकते हैं। आचार्य पाणिनि ने 'दाधा घ्वदाप्' (१।१।२०) तथा 'तरप्तमपौ घः' आदि संज्ञाविधि के प्रकरण में उक्त अतिदेश सूत्र का निर्देश कर दिया है। विकारविधि-प्रकरण (षष्ठ-सप्तमाष्टमाध्यायों) में तथा सुप्तिङ्विधि-प्रकरण में तो सङ्कीर्णता के दृष्टान्तों की कमी

---

१. चौखम्बा संस्कृत सीरिज, वाराणसी (एक से चार अध्याय तक)।

२. राजकीय पुस्तकालय, आड्यार, सूचीपत्र भाग—२, पृ० ७५॥

३. संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास—भाग—१, पृ. ४५३॥

४. वाराणसी (चौखम्बा)—१९२४ ई०। (प्रथम-तृतीयाध्यायपर्यन्त ही प्रकाशित है। शेषांश की स्थिति का कुछ पता नहीं है)।

५. वाराणसी (चौखम्बा)—१९०६ ई०॥

६. लाजरस, वाराणसी—१९१६ ई०।

७. वैदिक पुस्तकालय, अजमेर से २ भाग प्रकाशित हो चुके, शेषांश का प्रकाशन अवशिष्ट है।

८. राजकीय हस्तलेख पुस्तकालय, मद्रास, सूचीपत्र भाग—३, खण्ड—१ ए, पृ० ३६०१।

९. इन वृत्तियों के विवरणार्थ संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास—भाग—१, पृ० ४५९—४६२ द्रष्टव्य है।

नहीं है। यद्यपि कुछ प्रक्रमभङ्गों के कारण सुबोध्य हैं और कुछ के कारण व्याख्याकारों द्वारा निर्दिष्ट भी किए गए हैं तथापि सब प्रक्रमभङ्ग के कारण सुस्पष्ट नहीं हैं। अस्तु ! इस विषय में अधिक कहना अनावश्यक है, क्योंकि गुण-दोष भी देश-काल-पात्र की सीमा से बहिर्भूत नहीं हैं।

प्रक्रियाग्रंथों में धर्मकीर्ति ( षष्ठ शतक के प्रसिद्ध बौद्ध दार्शनिक नहीं ) का 'रूपावतार',[1] विमल सरस्वती की 'रूपमाला', रामचन्द्र की 'प्रक्रियाकौमुदी', भट्टोजि दीक्षित की 'सिद्धान्तकौमुदी' तथा वरदराज की 'मध्यसिद्धान्तकौमुदी' एवम् 'लघुसिद्धान्तकौमुदी' विशेषतः उल्लेखनीय हैं। इनमें भी सम्प्रति 'सिद्धान्तकौमुदी' सर्वातिशायी ग्रन्थ माना जाता है।

यद्यपि कुछ न कुछ अच्छाई या बुराई दोनों परम्पराओं में है ही तथापि आचार्य पाणिनि के क्रम के संरक्षक होने के कारण पूर्व परम्परा के ग्रन्थों को प्रथम स्थान देना उचित है। कुछ लोग पक्षपात के कारण अष्टाध्यायी-क्रम को ही उचित तथा महत्त्वपूर्ण मानते हैं और कुछ लोग प्रक्रिया-परम्परा को ही। परन्तु यह विचारधारा निष्पक्ष नहीं है।

## अष्टाध्यायी के वार्त्तिककार

'वार्त्तिक' शब्द के अर्थ का प्रतिपादन किया जा चुका है। संस्कृत साहित्य में 'वार्त्तिक' के पर्याय के रूप में 'वाक्य[2]', 'व्याख्यानसूत्र[3]', 'भाष्यसूत्र[4]', 'अनुतन्त्र[5]' तथा 'अनुस्मृति[6]' शब्दों का प्रयोग मिलता है।

( क ) वाक्य—

पं० युधिष्ठिर मीमांसक जी ने 'वार्तिक' के अर्थ में 'वाक्य' शब्द के प्रयोग के लिए यह युक्ति दी है कि सूत्रों में क्रियापद के अप्रयोग तथा वार्त्तिकों में क्रिया पद के प्रायशः प्रयोग होने के कारण ( एकतिङ् वाक्यम् अथवा क्रिया कारकान्विता वाक्यम् के आधार पर ) वार्त्तिक को 'वाक्य' कहा जाता है। परन्तु यह उचित नहीं प्रतीत होता है। टीका-ग्रन्थों में वार्त्तिक के अन्त में 'वक्तव्यम्', 'वाच्यम्' 'उपसंख्यानम्' आदि के प्रयोग होने पर भी महाभाष्योद्धृत वार्त्तिक में प्रायेण क्रिया-पद का प्रयोग नहीं है। दूसरी बात यह है कि 'अस्तिर्भवन्तीपरोऽप्रयुज्यमानोऽप्यस्ति' के सिद्धान्त के उद्घोषक वैयाकरण सम्प्रदाय के अनुसार सूत्रों में क्रिया-पद का सम्बन्ध मानना ही है। वाक्यत्व प्रयुज्य-

---

१. रूपावतार, रूपमाला तथा प्रक्रियाकौमुदी के विशेष विवरण के लिए प्रक्रियाकौमुदी का श्री के० पी० त्रिवेदी लिखित Introduction देखना चाहिए।

२. प्रदीप—६।३।३४, ( पृ. २२७, भाग—५, नि. सा. ), ८।३।५ ( पृ० ४३२ रोहतक ); दैव—श्लो० १३२; पदमञ्जरी—पृ. ९ ( भाग—१, काशी ); हेलाराज—( वाक्यपदीय व्याख्या— ) पृ. २,३८ आदि; उद्योत—६।१।१३५ ( पृ. १३५, भाग—५, नि. सा. )।

३. प्रदीप—८।२।६ ( पृ. ३७२, रोहतक ) तथा उद्योत—८।२।६ ( पृ. ३७२ )।

४. भर्तृहरिटीका—पृ. ४७ ( का. हि. वि. वि. नेपाल राज्य संस्कृत ग्रन्थमाला, कुसुम—११ )।

५. वाक्यपदीय—१।२३ स्वोपज्ञटीका॥

६. धातुवृत्ति, पृ. ४०२ ( चौखम्बा )।

मान क्रिया के आधार पर ही हो—ऐसा नियम तो व्याकरण शास्त्र में नहीं है। अतः सूत्र वाक्य नहीं हैं—इस कथन का कोई अर्थ नहीं है।

मेरी दृष्टि में 'वाक्य' शब्द वार्त्तिकार्थ में रूढ़ है।

( ख ) व्याख्यानसूत्र—

'व्याख्यानसूत्र' का अर्थ भी मीमांसक जी के अनुसार[1] भाष्यात्मक व्याख्यान का मूलभूत सूत्र है। परन्तु 'सूत्रव्याख्यानार्थत्वात्[2] वाक्यानाम्' इस कैयट की उक्ति से भी यह स्पष्ट है कि वार्त्तिक भी वृत्तिसूत्र का संक्षिप्त व्याख्यान ही है। व्याख्यानात्मक होने पर भी वार्त्तिक के लिए सूत्र-शब्द-प्रयोग का संकेत किया जा चुका है। अतः मेरी दृष्टि में 'व्याख्यानसूत्र' में कर्मधारय समास—व्याख्यानं च तत् सूत्रं चेति व्याख्यान-सूत्रम्—ही अधिक उचित प्रतीत होता है।

( ग ) भाष्यसूत्र—

आचार्य भर्तृहरि ने अपनी महाभाष्यटीका में वार्त्तिक के अर्थ में 'भाष्यसूत्र' शब्द का प्रयोग किया है। 'वृत्तिसूत्र' शब्द की तुलना में 'भाष्यसूत्र' शब्द का भी 'भाष्य-विशिष्टं सूत्रम् ( = वार्त्तिकम् ) अथवा 'भाष्यमूलभूतं सूत्रम्' अर्थ किया जा सकता है। महर्षि पतञ्जलि का 'भाष्य' मुख्यतः वार्त्तिक पर है, सूत्र पर नहीं—यह विषय आगे बतलाया जाएगा।

( ग ) अनुतन्त्र—

'तन्त्र' शब्द शास्त्रपर्याय है। प्रकृत में व्याकरण शास्त्र ही 'तन्त्र' शब्द का अर्थ है। अष्टाध्यायीस्वरूप व्याकरण शास्त्र के पश्चात् निर्मित होने के कारण, महत्त्व की दृष्टि से वृत्तिसूत्र से न्यून होने के कारण एवम् अष्टाध्यायी तन्त्र से सम्बद्ध होने के कारण वार्त्तिक को 'अनुतन्त्र' कहा जाता है। यह 'अनुतन्त्र' शब्द वार्त्तिकार्थ में योगरूढ़ माना जा सकता है।

( ङ ) अनुस्मृति—

'स्मृति' शब्द के व्याकरणस्मृतिवाचक होने के कारण 'अनुस्मृति' शब्द की स्थिति 'अनुतन्त्र' शब्द के समान है।

पाणिनीय व्याकरण में वार्त्तिककार कितने हुये हैं—इस विषय का निश्चित विवरण असम्भव है। 'अपर आह' आदि प्रतीकों के अन्तर्गत 'महाभाष्य' आदि ग्रन्थों में बहुत से वार्त्तिक उद्धृत हैं जिनके निर्माता के विषय में कुछ भी परिज्ञान नहीं है। कुछ ऐसे भी वार्त्तिक हैं जिनके रचयिता का अन्यान्य प्रसङ्ग के अवलोकन से कदाचित् अवबोध हो भी जाता है।

जिस प्रकार महर्षि पाणिनि की 'अष्टाध्यायी' में कई सूत्र पद्यात्मक हैं उसी प्रकार वार्त्तिकों में भी 'श्लोकवार्त्तिक' उपलब्ध हैं। यह कहना कठिन है कि सभी श्लोकवार्त्तिक एक ही व्यक्ति की रचना है या भिन्न-भिन्न व्यक्ति की। वार्त्तिकों के रचयिताओं की पह-चान के लिए तरह-तरह के तर्क प्रस्तुत किए गए हैं। परन्तु सब की दशा 'घुणाक्षरन्याय' की स्थिति से उत्कृष्टतर नहीं है।

---

१. संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास—भाग, १, पृ. २८२ ॥

२. प्रदीप—६।३।३४ ( पृ. २२७, भाग—४, निर्णयसागर ) ॥

सम्प्रति जिन वार्तिककारों के नाम विभिन्न ग्रन्थों में उपलब्ध हो रहे हैं उनकी संख्या ५ है :—

( १ ) कात्य अथवा कात्यायन अथवा वररुचि,
( २ ) भारद्वाज,
( ३ ) सुनाग,
( ४ ) क्रोष्टा,
( ५ ) वाडव,

( १ ) कात्यायन वररुचि

वार्त्तिककारों में अग्रगण्य हैं कात्यायन-गोत्रोत्पन्न वररुचि । उपलब्ध वार्त्तिकों में अधिक वार्त्तिक वररुचिप्रणीत ही हैं। वार्त्तिककार शब्द से साधारणतः विद्वन्मण्डली में कात्यायन वररुचि को ही समझा जाता है। किन्तु यह निश्चित रूप में कहना कठिन है कि कौन वररुचिप्रणीत है और कौन अन्यकर्तृक है। अतएव यह भी स्पष्ट है कि अधिक वार्त्तिक वररुचिप्रणीत हैं—इस कथन का आधार भी परम्परागत प्रसिद्धि-मात्र है।

यदि वररुचि को पाणिनि का शिष्य न भी माना जाय तब भी पाणिनि-समकालिक मानने में कोई अनुपपत्ति नहीं है।

( २ ) सुनाग—

'महाभाष्य'[1] आदि ग्रन्थों में सौनाग.वार्त्तिक का उल्लेख मिलता है। पदमञ्जरीकार के अनुसार सौनाग शब्द का अर्थ है आचार्य सुनाग के शिष्य[2]। यदि 'पदमञ्जरी' की व्याख्या सत्य हो तो यही मानना उचित है कि ये वार्तिक सुनागाचार्य·कृत एवम् उनके शिष्यों द्वारा प्रतिपादित या प्रचारित हैं। ऐसी दशा में हमें सुनागाचार्य को महाभाष्यकार से अधिक प्राचीन मानना होगा।

२।२।१८ सूत्र के 'भाष्य' में 'प्रादयः क्तार्थे' इस वार्त्तिक के उल्लेख के बाद 'एतदेव सौनागैर्विस्तरतरेण पठितम्' के उल्लेख से तथा कैयट की व्याख्या से भी यह प्रतीत होता है कि सौनाग वार्त्तिकों में कात्यायनवार्त्तिकों की कमी को दूर कियाग या है। अतः कात्यायन तथा पतञ्जलि के बीच सुनाग का काल माना जा सकता है।

'अत्यल्पमिदमुच्यते' कहने के बाद जिन वार्त्तिकों का उल्लेख किया गया है वे वार्त्तिक सम्भवतः सुनाग·प्रणीत हैं—यह कल्पना कल्पना ही है, क्यों कि भारद्वाजीय वार्तिकों के भी कात्याग्रनीय वार्त्तिक से बृहत् होने के कारण उनके उल्लेख के समय भी 'अत्यल्पमिदमुच्यते' कहना अस्वाभाविक नही होगा।

( ३ ) भारद्वाज—

'महाभाष्य[3]' में कई बार भारद्वाजीय वार्त्तिक का उल्लेख किया गया है। साधारण व्युत्पत्ति के अनुसार भारद्वाजीय शब्द का अर्थ भारद्वाजशिष्य है।

---

१. महाभाष्य—२।२।१८; ३।२।४६; ४।१।७४,८७ आदि; काशिका—७।२।१७; भाषावृत्ति—७।२।१७; तथा अन्यान्य ग्रन्थ ॥

२. पदमञ्जरी—७।२।१९ ॥

३. महाभाष्य—१।१।२०; ४६; १।२।२२; १।३।६७ आदि ॥

भारद्वाजीय वार्त्तिक पर दृष्टिपात करने से यह भी स्पष्ट हो जाता है कि इन वार्त्तिकों का उद्देश्य भी कात्यायनीय वार्त्तिकों का[1] न्यूनतापहार है। अत एव भारद्वाजीय वार्त्तिक का काल भी कात्यायन—पतञ्जलि के मध्य में ही मानना उचित है।

( ४ ) क्रोष्टा—

'इको गुणवृद्धी' की व्याख्या के प्रसङ्ग में 'महाभाष्य' में "क्रोष्ट्रीयाः पठन्ति—'नियमादिको गुणवृद्धी भवतो विप्रतिषेधेन' इति"। इससे यह प्रतीत होता है कि क्रोष्टा नामक आचार्य के शिष्यों द्वारा भी प्रायशः क्रोष्टृप्रणीत वार्त्तिकों का प्रवचन किया गया था।

इनके विषय में अधिक विवरण सम्प्रति उपलब्ध नहीं है।

( ५ ) वाडव—

८।२।१०६ सूत्र की व्याख्या के प्रसङ्ग में महाभाष्यकार ने 'तत्र सौर्यभगवतोक्तम् अनिष्टिज्ञो वाडवः पठति' लिखा है। कैयट ने 'सौर्यभगवता' शब्द का अर्थ किया है—'सौर्यं नाम नगरम् तत्रत्येनाचार्येणेदमुक्तम्'। कैयट के कथन से ऐसा लगता है कि महाभाष्यकार से वाडवाचार्य अधिक पुराने थे।

'महाभाष्य' की उक्त पंक्ति का अन्वय दो प्रकार से सम्भव है :—

( १ ) अनिष्टिज्ञो वाडवः पठति ( इति ) सौर्यभगवता ( मह्यम् ) उक्तम्, अथवा

( २ ) सौर्यभगवता ( यत् ) उक्तं ( तत् ) अनिष्टिज्ञो वाडवः पठति।

प्रथम अन्वय के अनुसार तो वाडवाचार्य को महाभाष्यकार से अत्यधिक प्राचीन मानना पड़ेगा। परन्तु द्वितीय अन्वय के आधार पर सौर्य भगवान् को ही वास्तविक वार्त्तिककार एवम् वाडवाचार्य को प्रवक्तामात्र मानना होगा। कैयट तथा नागेश का समर्थन प्रथम पक्ष को ही मिलता है।

उपर्युक्त वार्त्तिककारों से अतिरिक्त वैयाघ्रपद्य[2], व्याघ्रभूति आदि का भी यत्र-तत्र उल्लेख मिलता है।

## भाष्यकार पतञ्जलि

पहले यह बतलाया जा चुका है कि पाणिनीयसूत्रों के लिए 'वृत्तिसूत्र' तथा वार्त्तिकों के लिए 'भाष्यसूत्र' शब्द का प्रयोग प्रचलित है। यह भी बतलाया जा चुका है कि 'भाष्यसूत्र' शब्द का अर्थ भाष्यमूलभूत वार्तिकात्मक सूत्र है। अत एव व्याकरण शास्त्र में 'भाष्य' के नाम से उन्हीं ग्रन्थों का अभिधान होता है जो वार्त्तिकों की व्याख्या में पर्यवसन्न हैं। यतः आधुनिक अनुसन्धान से उपोद्बलित प्राचीन प्रमाणों से ही यह सिद्ध हो चुका है कि 'महाभाष्य' में मूलरूप में उद्धृत 'रक्षोहागमलघ्वसन्देहाः प्रयोजनम्' आदि वाक्य कात्यायनप्रणीत हैं अतएव यह भी मानना ही पड़ता है कि पातञ्जल 'महाभाष्य' भी वार्त्तिकों की ही ( प्रधान रूप में ) व्याख्या है।

---

१. कात्यायनीयात् भारद्वाजीये हेत्वभिधानं बहुवचनं च विशेषः ॥

उद्योत—१।१।५६ ॥

२. संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास—भाग—१, पृ. २९९-३०१ ॥

'न्यास'[1] तथा 'पदमञ्जरी'[2] आदि में स्पष्टतः यह कहा गया है कि पातञ्जल 'महाभाष्य' कात्यायन-वररुचि के वार्त्तिकों की व्याख्या है। 'सूत्राणां[3] सानुतन्त्राणां भाष्याणां च प्रणेतृभिः' इस तरह के भर्तृहरि के कथन से भी यही प्रतीत होता है कि 'भाष्य' 'सानुतन्त्र' अर्थात् अनुतन्त्र = वार्त्तिक, से सहित है।

सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः।
स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः॥

इस परिभाषा को ध्यान में रखकर कैयट आदि ने 'महाभाष्य' को पाणिनि सूत्र की साक्षात् व्याख्या मान ली है। परन्तु 'भाष्य' की यह परिभाषा बहुत मान्य नहीं है। अतएव 'न्यायनिबन्धप्रकाश' में वर्धमानोपाध्याय ने लिखा है :—

"सूत्रबुद्धिस्थीकृत्य तत्पाठनियममन्तरेणाऽपि तद्व्याख्यानम् भाष्यम्"।

वर्धमानोपाध्याय की उक्ति से यह स्पष्ट है कि भाष्यात्मक व्याख्यान की कोई व्यवस्थित परिभाषा नहीं है। अतः वार्त्तिकव्याख्यानभूत ग्रन्थ के लिए भी 'भाष्य' शब्द का प्रयोग अनुचित नहीं है।

पातञ्जल 'महाभाष्य' में प्रायेण वार्त्तिकोपन्यास के बाद ही व्याख्यान की प्रवृत्ति होने से भी यह तथ्य प्रमाणित होता है। बौद्धग्रन्थों में वैशेषिकसूत्रवार्त्तिक—वाक्य—के ऊपर लिखे गए एक 'भाष्य' का उल्लेख भी इसका समर्थक है।

पातञ्जल 'भाष्य' के मुख्यतः वार्त्तिकव्याख्यानात्मक होने पर भी बहुत्र वार्त्तिकोल्लेख के बिना ही सूत्र की व्याख्या मिलने के कारण ही इसे 'महाभाष्य' भी कहा जाता है—यह मेरा मत है। सूत्रव्याख्यानभूत वार्त्तिक के व्याख्यान-भाष्य में परममूल सूत्र की व्याख्या में असङ्गति का तो कोई प्रश्न ही नहीं उठता। अत एव 'महाभाष्य' का अष्टाध्यायीव्याख्यान के रूप में उल्लेख भी अनुचित नहीं है।

महाभाष्यकार पतञ्जलि का समय साधारणतः ईस्वीय पूर्व द्वितीय[4] शतक माना जाता है। The Age of Patanjali नाम के अपने ग्रन्थ में पण्डित एन. भाष्याचार्य ने ईस्वीयपूर्व दशम शताब्दी में पतञ्जलि के अवस्थान का निर्णय किया है। मीमांसक जी ने २००० वि० पू० में आचार्य पतञ्जलि की स्थिति मानी[5] है।

पाणिनीय व्याकरण शास्त्र में महाभाष्यकार का स्थान सर्वोपरि है। साक्षात् पाणिनि तथा कात्यायन से भी अधिक महत्त्वपूर्ण वैयाकरण महाभाष्यकार पतञ्जलि माने जाते हैं। नव्य वैयाकरणों का "यथोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यम्" प्रसिद्ध है ही।

---

१. भाष्यम्—कात्यायनप्रणीतानां वाक्यानां विवरणम् पतञ्जलिप्रणीतम्॥
न्यास—पृ० ४ ( काशिका—भाग—१ )॥

२. आक्षेपसमाधानपरो ग्रन्थो भाष्यम्, तद्धि कात्यायनप्रणीतानां वाक्यानां पतञ्जलिप्रणीतम् विवरणम्॥ पदमञ्जरी—पृ० ४ ( काशिका—भाग—१ )॥

३. वाक्यपदीय—१।२३॥

४. Winternitz—A History of Indian Literature, Vot. III, Pt—II, P. 429 ( and Foot Note No. 4 )
Macdonell—A History of Skt. Literature, P. 367.

५. संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास—भाग—१, पृ. ३२८॥

महाभाष्यकार की सब से बड़ी विशेषता है इनकी व्यापक दृष्टि। आवश्यकता तथा औचित्य के सामञ्जस्य होने पर ये किसी भी शास्त्र के सिद्धान्त को आत्मसात् करने में सङ्कोच नहीं करते। अपने सम्प्रदाय के विभिन्न आचार्यों के मतों का उपन्यास कर उनके खण्डन की ओर इनकी दृष्टि अन्यान्य प्राचीनार्वाचीन लेखकों की तरह नहीं है। सद्भावना तथा सम्मान के साथ तत्तत् आचार्य की व्याख्या भी इन्होंने उपन्यस्त की है।

इनकी भाषा तथा शैली संस्कृतसाहित्य में अद्वितीय है। यदि किसी भी आचार्य की भाषा 'प्रसन्न-गम्भीर' है तो प्रथमतः आचार्य पतञ्जलि की।

संक्षेप में इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि व्याकरण शास्त्र की 'सर्वपार्षद' उपाधि इन्हीं की सर्वपार्षद प्रतिभा के कारण औचित्य रखती है। व्याकरण शास्त्र के आचार्यों में महाभाष्यकार की प्रज्ञा की तुलना नहीं है। पाणिनीय व्याकरण के इतने महत्त्व के प्रख्यापन में सर्वाधिक अवदान महाभाष्यकार पतञ्जलि का ही है। यही कारण है कि भर्तृहरि, कैयट जैसे मर्मज्ञ विद्वान् की प्रवृत्ति 'महाभाष्य' के व्याख्यान में हुई।

स्थान-स्थान पर इन्होंने पाणिनीय सूत्र का खण्डन तथा आवश्यक होने पर रूपान्तरण भी किया है। किन्तु खण्डन या रूपान्तरण की युक्तियाँ इतनी प्रौढ़ता रखती हैं कि उनके विरुद्ध कुछ कहने का साहस पण्डितों में नहीं हो पाता है।

'महाभाष्य' के पुनरुद्धार के विषय में 'संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास' अवलोकनीय है।

यद्यपि स्वयम् महाभाष्यकार ने ही दो बार 'भाष्य' शब्द के उल्लेख से तथा अनेक बार 'अपर आह' आदि सर्वनाम पदों के उल्लेख से प्राचीन भाष्यों का संकेत किया है और भर्तृहरि द्वारा 'भाष्याणाम्' इस बहुवचनान्त पद से भी इस तथ्य की पुष्टि होती है तथापि आज पतञ्जलिप्राक्कालीन भाष्यग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं। पतञ्जलिपरकालीन वार्त्तिकभाष्यकार हेलाराज, राघवसूरि तथा राजरुद्र का वर्णन 'संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास' में देखना चाहिए।

## काशिकावृत्ति

(क) 'काशिका' शब्द के प्रयोग का आधार :—

प्रस्तुत काशिकावृत्ति के नामकरण के विषय में पदमञ्जरीकार का कहना है कि काशी नगरी में इस वृत्ति की रचना होने के कारण ही इसे 'काशिका' कहा गया है :—

काशिकेति देशतोऽभिधानम्। काशिषु भवा 'काश्यादिभ्यष्ठञ्ञिठौ' (४।२।११६) 'काशिका'॥ पदमञ्जरी—पृ० ६ (काशिका—भाग—१)॥

स्वयम् वृत्तिकार ने भी ४।२।११६ की वृत्ति में "काशिकी, काशिका" इन दो उदाहरणों का उल्लेख किया है परन्तु इस ग्रन्थ के नाम के विषय में कुछ संकेत नहीं किया है।

जहां तक 'काशिका' शब्द के व्युत्पत्तिनिमित्त का प्रश्न है उस विषय में तो पदमञ्जरीकार का कथन निर्धारक है ही, परन्तु 'काशिका' शब्द के प्रवृत्तिनिमित्त के विषय में पदमञ्जरीकार के मत में प्रामाण्य का अनुग्राहक कोई तत्त्व सम्प्रति उपलब्ध नहीं है। किन्तु पाश्चात्य विद्वान् भी पदमञ्जरीकार के मत का ही समर्थन करते हैं।[1]

---

१. The Commentary of Kashi—Winternitz—A History of Indian Literature—Vol. III, Pt. II, P.

( ख ) 'काशिका' वृत्ति के नामान्तर :—

'काशिका'वृत्ति के लिए 'भाषावृत्ति' में 'एकवृत्ति'[1] शब्द का प्रयोग किया गया है। व्याख्याकार सृष्टिधराचार्य ने 'एकवृत्ति' शब्द को युक्त्युपन्यासपूर्वक 'काशिका' का वाचक माना है :—

एकवृत्तौ साधारणवृत्तौ वैदिके लौकिके च विवरणे इत्यर्थः। एकवृत्ताविति काशिकायां वृत्तावित्यर्थः।

सृष्टिधराचार्य का अभिप्राय स्पष्ट है कि लोक-वेद-साधारण पाणिनीय अष्टाध्यायी की वृत्ति होने से 'काशिका' को भी लोक-वेद-साधारण वृत्ति और इस लिए 'एकवृत्ति' कहा जाता है।

मीमांसक जी का[2] कथन है कि 'भागवृत्ति' में पाणिनीय सूत्रों को लौकिक तथा वैदिक भागों में बाँटकर उनकी व्याख्या की गई थी जब कि 'काशिका' में सङ्कीर्ण रूप में ही सूत्रों की व्याख्या की गई है। अतएव 'भागवृत्ति' की प्रतिद्वन्द्विता के कारण ही 'काशिका' के लिए 'एकवृत्ति' शब्द का प्रयोग प्रचलित हुआ है।

यद्यपि पाणिनीय व्याकरण में वैदिक शब्दों के साधुत्वबोधक नियमों की प्रधानता नही है और यही कारण है कि कुछ लोगों ने इसे पूर्णतः लौकिक व्याकरण[3] माना है तथापि इतना तो मानना ही होगा कि अप्रधान रूप में वैदिकपदाख्यान भी इसमें[4] उपलब्ध है। 'लौकिकानां वैदिकानां च' इस भाष्यवाक्य की व्याख्या में कैयट द्वारा वैदिक पदों की प्रधानता का अभिप्रायान्तर सुबोध्य है। साथ ही लौकिक तथा वैदिक पदों में शास्त्रीय[5] दृष्टि से तो कुछ अन्तर है ही नही, व्यावहारिक दृष्टि से भी बहुत अन्तर नहीं है। अतः पाणिनीय व्याकरण को लोक-वेद-साधारण व्याकरण मानना अनुचित नहीं है।

'माघ' में काशिका का संकेत मानने वाले विद्वान् 'सद्वृत्ति' शब्द को भी काशिका-वृत्ति का पर्याय मानते हैं।

( ग ) काशिका ही अष्टाध्यायी की प्रथम पूर्णवृत्ति नहीं :—

प्राध्यापक मैकडानल महाशय का मत है कि आचार्य पाणिनि की अष्टाध्यायी पर सर्वप्रथम सम्पूर्ण वृत्ति 'काशिका' ही है। परन्तु उनका यह अभ्युपगम उचित नही

---

"Benaras Commentary"—Macdonell—A History of Skt. Literature, P. 367.

१. भाषावृत्ति—१।१।१६ ॥

२. संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास—भाग—१, पृ० ४३० ॥

३. पाणिनीयादिषु हि वेदस्वरूप-वर्जितानि पदान्येव संस्क्रियोत्सृज्यन्ते ॥

तन्त्रवार्त्तिक—१।३।८ ॥

४. लौकिकानां वैदिकानां च ( शब्दानामनुशासनम् अत्र व्याकरणे ) ॥

महाभाष्य—पस्पशाह्निक ॥

५. तेषां मनुष्यवद्देवताऽभिधानम् ॥ यास्क निरुक्त—१।२।६ ॥

अर्थवन्तः शब्दसामान्यात् ॥ वही—१।१६।१ ॥

य एव लौकिकास्त एव वैदिकाः, त एव च तेषामर्थाः ॥ शाबरभाष्य—१।३।३० ॥

प्रतीत हो रहा है क्योंकि स्वयम् वृत्तिकार ने 'काशिका' के प्रथम श्लोक में ही यह बतला दिया है कि यह 'काशिका' वृत्ति प्राचीन वृत्तियों का सार लेकर ही उपनिबद्ध की गई है। आगे हम यह भी देखेंगे कि 'काशिका' वृत्ति में आदि से अन्त तक पूर्वाचार्यों की वृत्तियों या व्याख्याओं का 'अपरे तु', 'केचित्तु' आदि शब्दों द्वारा उल्लेख किया गया है जिससे यह सिद्ध होता है कि पाणिनीय 'अष्टाध्यायी' पर 'काशिका' वृत्ति से पहले भी कुछ वृत्ति या वृत्तियाँ अवश्य रहीं।

यद्यपि प्रस्तुत वृत्ति—'काशिका' में उल्लिखित मतान्तरों की बहुशः उपलब्धि 'महाभाष्य' में होती है तथापि यह कहना उचित नहीं है कि काशिकाकार ने महाभाष्यकार के ही मतमतान्तर का उल्लेख किया है। जब स्वयम् महाभाष्यकार ने प्राचीन वृत्तियों का स्वच्छन्दतापूर्वक अपने 'महाभाष्य' में उपयोग किया है, और यह प्रक्रिया किसी भी लेखक के लिए अस्वाभाविक नहीं है, तो क्या यह कहना उचित होगा कि 'महाभाष्य' में उपलब्ध सभी बातें महाभाष्यकार की कल्पना के ही परिणाम हैं? इसके अतिरिक्त 'काशिका' में कुछ तो ऐसी बातें भी मिलती हैं जिनकी 'महाभाष्य' में चर्चा तक नहीं की गई है :—

(१) सादृश्यम् = तुल्यता। किमर्थमिदमुच्यते, 'यथार्थ' इत्येव सिद्धम्? गुणभूतेऽपि सादृश्ये यथा स्यात्—सदृशः किख्या[1] सकिखि॥ काशिका—२।१।६॥

उपर्युक्त विषय की चर्चा भी 'महाभाष्य' में नहीं की गई है। अतएव इस वृत्ति की व्याख्या करते समय पदमञ्जरीकार ने लिखा है :—'अप्रसिद्धोदाहरणमेतत्, चिरन्तनप्रयोगात्।'

(२) ('भुवश्च' इत्यत्र) चकारोऽनुक्तसमुच्चयार्थः—भ्राजिष्णुना लोहितचन्दनेन॥ काशिका—३।२।१३८॥

किन्तु 'भाष्य' में इस सूत्र के विषय में कुछ नहीं कहा गया है। अतएव पदमञ्जरीकार का कथय है :—

नैतद्भाष्ये समाश्रितम्॥ पदमञ्जरी—३।२।१३८॥

सिद्धान्तकौमुदीकार ने भी यही कहा है :—चकारोऽनुक्तसमुच्चयार्थः—भ्राजिष्णुरिति वृत्तिः। एवं चयिष्णुः। नैतद्भाष्ये दृष्टम्॥ सि० कौ०—३।१।१३८॥

द्वितीय उद्धरण के आधार पर कम से कम प्राचीनतर वृत्ति के प्रभाव की सम्भावना का तो अपलाप नहीं किया जा सकता। इस तरह के बहुत से भाष्यानुक्त या भाष्यविरुद्ध मतवाद 'काशिका' वृत्ति में हैं जिनके आधार पर यह तो माना ही जा सकता है कि 'काशिका' से पहले भी 'अष्टाध्यायी' पर वृत्ति रही अवश्य, भले ही उसका स्तर साधारण ही रहा हो। 'अष्टाध्यायी के वृत्तिकार' प्रकरण में 'काशिका' से प्राचीन वृत्तियों का उल्लेख भी किया जा चुका है।

(घ) 'काशिका' वृत्ति तथा प्राचीन आचाय :—

'काशिका' वृत्ति पाणिनीय सूत्रों पर पुराने जितने भी साक्षात्सम्बद्ध या असाक्षा-

---

१. प्रस्तुत संस्करण में 'सदृशः सख्या ससखि' ऐसा पाठ छप गया है परन्तु न्यासपदमञ्जरी-समर्थित पाठ उपर्युद्धृत पाठ ही है। अतः पाठकों को इसका संशोधन कर लेना चाहिये।

सम्बद्ध ग्रन्थ लिखे गए थे सबके तत्त्व को उपन्यस्त करने की दृष्टि से ही लिखी गई है। यह तथ्य वृत्तिकार की उक्ति से ही प्रमाणित होता है :—

वृत्तौ भाष्ये तथा धातु-नाम-पारायणादिषु ।
विप्रकीर्णस्य तन्त्रस्य क्रियते सारसंग्रहः ॥ काशिका—प्रथमश्लोक ॥

किन्तु 'नैको मुनिर्यस्य मतं न भिन्नम्' इस विश्वजनीन तथ्य का भी अपलाप नहीं किया जा सकता। ऐसी स्थिति में यह अत्यन्त स्वाभाविक है कि 'काशिका' वृत्ति से पूर्ववर्त्ती आचार्यों की सर्वत्र पाणिनीय व्याकरण की व्याख्या में सम्प्रतिपत्ति नहीं रही होगी। अतएव प्राचीनग्रन्थसारसंग्रहात्मक इस 'काशिका' वृत्ति में भी कुछ प्राचीन आचार्यों द्वारा स्वीकृत किन्तु अन्य प्राचीन आचार्यों तथा स्वयम् वृत्तिकार द्वारा (प्रायशः) अस्वीकृत मतों का 'केचित्तु', 'अन्ये तु' आदि शब्दों से उपादान तथा यत्र-कुत्रचित् खण्डन भी उपलब्ध होता है।

यद्यपि Indian Antiquery के १५, १६ भागों तथा A History of Indian Literature, vol—III, Part—II, के ४३३ पृष्ठ में क्रमशः कीलहार्न तथा विण्टरनित्स साहब ने 'काशिका' वृत्ति में चान्द्र व्याकरण का प्रभाव माना है और मीमांसकजी ने अपने सं० व्या० शा० के इतिहास, भाग—१, पृ० २१०—२११ में इस आक्षेप का खण्डन किया है तथापि अनावश्यक समझकर मैंने इसकी उपेक्षा कर दी है।

उल्लिखित पूर्वाचार्यों के[1] मत मतान्तर के हेतु निम्नलिखित सूत्रों की वृत्ति विशेषतः द्रष्टव्य है :—

प्रत्याहारसूत्र—७

| | |
|---|---|
| १।१।४५ ॥ | ५।१।११३ ॥ |
| २।२।६६ ॥ | ५।२।१२ ॥ |
| ३।१।१३७ ॥ | ५।२।१३ ॥ |
| ३।२।१२४ ॥ | ५।२।९२ ॥ |
| ४।१।११४ ॥ | ५।२।९५ ॥ |
| ४।१।११७ ॥ | ५।२।१२३ ॥ |
| ४।३।३ ॥ | ५।३।३५ ॥ |
| ४।३।२७ ॥ | ५।३।९३ ॥ |
| ४।४।६६ ॥ | ५।३।१०२ ॥ |
| ४।४।१३५ ॥ | ५।४।३ ॥ |
| ५।१।१२ ॥ | ५।४।२१ ॥ |
| ५।१।२० ॥ | ५।४।२२ ॥ |
| ५।१।२१ ॥ | ५।४।९० ॥ |
| ५।१।२४ ॥ | ५।४।१२८ ॥ |
| ५।१।५० ॥ | ६।१।२ ॥ |
| ५।१।८५ ॥ | ६।१।३ ॥ |
| ५।१।९४ ॥ | ६।१।४ ॥ |

१. यहाँ वार्त्तिक आदि के रूप में उल्लिखित मतान्तर का निर्देश नहीं किया गया है।

૬।૧।૬૩ ॥
૬।૧।૬૪ ॥
૬।૧।૬૫ ॥
૬।૧।૯૪ ॥
૬।૧।૧૩૪ ॥
૬।૧।૧૫૪ ॥
૬।૧।૧૬૬ ॥
૬।૧।૨૧૦ ॥
૬।૨।૨૬ ॥
૬।૨।૪૪ ॥
૬।૨।૧૫૩ ॥
૬।૨।૧૫૪ ॥
૬।૩।૭૦ ॥
૬।૪।૬ ॥
૬।૪।૧૧ ॥
૬।૪।૧૨ ॥
૭।૧।૩૦ ॥
૭।૧।૩૬ ॥
૭।૧।૩૭ ॥
૯।૧।૬૫ ॥
૭।૧।૭૨ ॥
૭।૧।૮૦ ॥
૭।૧।૮૧ ॥
૭।૧।૮૨ ॥
૭।૧।૯૬ ॥
૭।૨।૧૦ ॥
૭।૨।૧૧ ॥
૭।૧।૧૭ ॥
૭।૨।૧૮ ॥
૭।૨।૨૬ ॥
૭।૨।૪૫ ॥
૭।૨।૪૮ ॥
૭।૨।૪૯ ॥
૭।૨।૫૮ ॥
૭।૨।૯૦ ॥
૭।૨।૧૦૧ ॥
૭।૨।૧૧૩ ॥
૭।૩।૬૬ ॥
૭।૩।૭૭ ॥
૭।૩।૮૦ ॥
૭।૩।૮૫ ॥
૭।૩।૮૬ ॥

૭।૨।૯૫ ॥
૭।૩।૧૦૧ ॥
૭।૩।૧૧૯ ॥
૭।૪।૫૮ ॥
૭।૪।૬૦ ॥
૮।૧।૧૨ ॥
૮।૧।૨૫ ॥
૮।૧।૪૪ ॥
૮।૧।૫૫ ॥
૮।૧।૬૭ ॥
૮।૧।૭૧ ॥
૮।૨।૨ ॥
૮।૨।૩ ॥
૮।૨।૪ ॥
૮।૨।૧૨ ॥
૮।૨।૧૯ ॥
૮।૨।૨૦ ॥
૮।૨।૨૫ ॥
૮।૨।૨૯ ॥
૮।૨।૩૨ ॥
૮।૨।૩૬ ॥
૮।૨।૫૬ ॥
૮।૨।૬૮ ॥
૮।૨।૮૩ ॥
૮।૨।૯૩ ॥
૮।૨।૧૦૬ ॥
૮।૩।૧ ॥
૮।૩।૩ ॥
૮।૩।૪ ॥
૮।૩।૫ ॥
૮।૩।૧૦ ॥
૮।૩।૨૦ ॥
૮।૩।૩૨ ॥
૮।૩।૩૭ ॥
૮।૩।૪૮ ॥
૮।૩।૧૦૭ ॥
૮।૩।૧૦૮ ॥
૮।૪।૧ ॥
૮।૪।૩ ॥
૮।૪।૨૦ ॥
૮।૪।૪૨ ॥

उपर्युक्त सूत्रों में अधिकतः पक्षान्तरोपन्यासार्थ, अल्पशः खण्डनार्थ तथा अत्यल्पशः स्वमतस्थापनार्थ काशिकाकार ने पूर्वाचार्यों के मतों का उल्लेख किया है। पूर्वाचार्यों में महाभाष्यकार के यत्र-तत्र उल्लेख से अतिरिक्त सू. ७।२।१७ में 'सौनाग' तथा सू. ७।२।५८ में 'पदशेषकार' का नाम्नानिर्देश किया गया है।

यद्यपि उपर्युक्त सूत्रों की वृत्ति में उपलब्ध मतान्तर अधिक रूप में 'महाभाष्य' में भी उपलब्ध हैं तथापि सबको हम महाभाष्यकार का ही मत नहीं मान सकते। स्वयम् महाभाष्यकार ने भी बहुत स्थलों में 'अपर आह—' आदि अवतरणों के उल्लेख के पश्चात् ही तत्तत् मत का उल्लेख किया है।

( ङ ) 'काशिका'वृत्ति तथा 'महाभाष्य'—

'काशिका'वृत्ति में महाभाष्यकार के मत ( तथा महाभाष्यकार द्वारा उद्धृत पूर्वाचार्य-मत ) भी बहुधा उपयुक्त हुए हैं। जगह-जगह पर काशिकाकार ने महाभाष्यकार का नाम भी लिया है। परन्तु प्रायशः मतान्तर के उपन्यास के लिए ही। जहाँ काशिकाकार का वही मत है जो महाभाष्यकार ने स्थापित किया है वहाँ काशिकाकार ने महाभाष्यकार के मत के आदान करने पर भी महाभाष्यकार का प्रायशः नाम नहीं लिया है। वार्त्तिककार तथा भाष्यकार में मतभेद होने पर काशिकाकार ने प्रथमतः वार्त्तिककार का ही उल्लेख किया है और स्वयम् महाभाष्यकार के मत का उल्लेख करते हुए भी इन्होंने वार्त्तिककार के मत का खण्डन अपने मुख से नहीं किया है।

'काशिका'वृत्ति में ऐसे भी स्थल अत्यल्प नहीं हैं जहाँ वृत्तिकार ने प्राचीन आचार्यों के मतों के संरक्षण के लिए महाभाष्यकार के मत से विपरीत मत की स्थापना की है। इसके कुछ निदर्शन निम्न-लिखित सूत्रों[1] की वृत्ति में देखे जा सकते हैं :—

| | |
|---|---|
| १।१।२९[2] ॥ | ३।२।१४१ ॥ |
| ३।१।९६ ॥ | ३।२।१७२ ॥ |
| ३।१।१४३ ॥ | ४।१।१५० ॥ |
| ३।२।५६ ॥ | ६।१।१३६ ॥ |
| ३।२।७८ ॥ | ६।३।८४ ॥ |
| ३।२।८७ ॥ | ७।२।१०१ ॥ |
| ३।२।१३८ ॥ | ७।२।१०२ ॥ |

इसी प्रकार 'काशिका' के कुछ अन्यान्य मत भी स्पष्टतः भाष्य-विरुद्ध हैं। परन्तु

---

१. सूत्रपाठभेद के प्रसङ्ग में जो विरोध है उसका उल्लेख यहाँ नहीं किया गया है।

२. उपर्युक्त सूत्रों की वृत्ति तथा 'भाष्य' में किस अंश में विरोध है—यह विषय तो 'महाभाष्य' तथा 'काशिका' के तुलनात्मक अध्ययन से स्पष्ट हो जाएगा। यत्र-तत्र पदमञ्जरीकार ने संकेत भी कर दिया है।

इन मतों में भाष्य-मत उपयुक्त है या वृत्ति-मत—यह विषय स्वस्वबुद्धिनिर्भर है। युक्तायुक्तत्व का विश्वजनीन निश्चय प्रायः असम्भव है। अतः मैंने केवल कुछ सूत्रों का संकेत, निदर्शनमात्र के लिए, किया है; मतभेद के स्थल का निर्देश तथा युक्तायुक्तत्व का विचार नहीं।

इतने से ही यह कहना उचित नहीं होगा कि काशिकाकार के मत हेय हैं, क्योंकि इनके मत भी आचार्य-परम्परा-पवित्रित हैं।

( ५ ) 'काशिका' का महत्त्व—

अष्टाध्यायी-क्रम से प्रवृत्त वृत्तिग्रन्थों में 'काशिका' का स्थान मूर्धन्य है। स्वयम् वृत्तिकार ने 'काशिका' वृत्ति के प्रारम्भ में लिखा है :—

वृत्तौ भाष्ये तथा धातुनामपारायणादिषु ।
विप्रकीर्णस्य तन्त्रस्य क्रियते सारसंग्रहः ॥
इष्ट्युपसंख्यानवती शुद्धगणा विवृतगूढसूत्रार्था ।
व्युत्पन्नरूपसिद्धिर्वृत्तिरियं 'काशिका' नाम ॥
व्याकरणस्य शरीरं परिनिष्ठितशास्त्रकार्यमेतावत् ।
शिष्टः परिकरबन्धः क्रियतेऽस्य ग्रन्थकारेण ॥

उपर्युक्त कथन से यह सिद्ध होता है कि सूत्र द्वारा स्पष्टतः असंगृहीत लक्ष्यों के संग्रहार्थ प्रवृत्त 'इष्टि' आदि, शुद्ध गणपाठ, सूत्रों के गूढार्थ तथा उचित उदाहरण-प्रत्युदाहरणादि से सम्पन्न वृत्ति एकमात्र 'काशिका' ही है। प्रथम श्लोक के आधार पर यह भी प्रतीत होता है कि 'काशिका' से पूर्व लिखित वृत्तियाँ सर्वाङ्गपूर्ण नहीं थीं। कम से कम पूर्वकालिक वृत्तियों में गणशुद्धि का अभाव तो हरदत्त के कथन से[1] भी स्पष्ट है।

'काशिका' वृत्ति का सबसे अधिक महत्त्वाधायक तत्त्व है आचार्य पाणिनि के प्रति उचित श्रद्धा। पाणिनिप्रोक्त सूत्रों के स्थान-स्थान पर रूपान्तरण तथा खण्डन महाभाष्यादि ग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं। किन्तु यदा-कदा रूपान्तरण को मान लेने पर भी वृत्तिकार ने महाभाष्यकार आदि की सूत्रखण्डनानुकूल दृष्टियों की सर्वथा उपेक्षा की है। यह उपेक्षा अन्धभक्तिमात्र नहीं, अपितु यथासम्भव युक्ति-पुरस्सर ही है। यह विषय वृत्ति के अवलोकन से सुस्पष्ट है।

मैं यह नहीं कहता कि किसी के दोष का प्रदर्शन करनेवाला व्याख्याकार निम्नस्तर का है, किन्तु मेरे विचार में उच्चतम व्याख्याकार वही है जो यदि सम्भव हो तो मूल का समर्थन करे। 'काशिका' वृत्ति में यह बात प्रत्यवसर परिलक्षित होती है।

वर्त्तमान व्याख्याओं में यदि अन्यूनानतिरिक्त व्याख्या है तो 'काशिका' ही। अन्य व्याख्याएँ कदाचित् न्यून और कदाचित् अतिरिक्त हैं।

इस वृत्ति की भाषा भी प्रसन्न-गम्भीर है। यत्र-तत्र अस्वाभाविक होने पर भी शैली परिमार्जित है। इन्हीं कारणों से पाश्चात्य विद्वान् भी मुक्त कण्ठ से इस वृत्ति की प्रशंसा करते हैं :—

The admittedly best, on account of brevity and clarity, Commentary par excellence on the Sutras of Panini, is the KASHIKA-VRITTI "the Commentary of Kashika" of Jayaditya and Vamana[2].

---

१. वृत्त्यन्तरेषु तु गणपाठ एव नास्ति, प्रागेव शुद्धिः ॥

पदमञ्जरी—पृ० ५ ( काशिका—भाग—१ ) ॥

२. Winternitz—A History of Indian Literature, Vol. III. Pt—II, P. 433.

पाणिनीय व्याकरण पर लिखे गए सब परवर्ती ग्रन्थ 'काशिका' वृत्ति के अधमर्ण हैं। जहाँ तक सूत्रों की वृत्ति का प्रश्न है सब लेखकों ने प्रायेण अक्षरशः 'काशिका' की पंक्तियों को ही ( यदा-कदा व्युत्क्रान्त रीति से ) अपने-अपने ग्रन्थ में उद्धृत किया है। प्रक्रिया-कौमुदीकार तो प्रतिपद 'काशिका' के अधमर्ण हैं। जहाँ पर सूत्र-पाठ में मत-भेद है वहाँ प्रक्रियाकौमुदीकार ने 'काशिका' वृत्ति का ही अनुसरण किया है, 'महाभाष्य' का नहीं। अर्वाचीन काल के लेखक—प्रामाणिक लेखक—द्वारा 'महाभाष्य' की उपेक्षा कर 'काशिका' वृत्ति का अनुसरण यही सिद्ध करता है कि यह वृत्ति परम्परापुष्ट है।

प्रायशः लेखकों की, विशेषतः संस्कृत शास्त्र के लेखकों की, यह परम्परा रही है कि ये पूर्वाचार्य के मतों का जहाँ समाहार करते वहाँ तो उनका नाम नहीं लेते। कदाचित् कुछ प्रमुख पूर्वाचार्यों का अपने मत के समर्थन के लिए नाम भी ले लेते हैं। हाँ, यदि पूर्वाचार्य के मत का खण्डन करना होता है तो निश्चित ही उस मत के प्रतिष्ठापक आचार्य के नाम या सर्वनाम का प्रयोग किया करते हैं। प्रक्रियाकौमुदीकार भी इस परम्परा से असम्पृक्त नहीं हैं। ९० प्रतिशत ऋण लेने के बाद भी काशिकाकार का अपने ग्रन्थ में नामोल्लेख उन्होंने नहीं-सा किया है। सिद्धान्तकौमुदीकार में यह परम्परा और अधिक विकसित हुई है। 'सिद्धान्तकौमुदी' में ऋणग्रहण के समय तो प्रायशः 'काशिका' वृत्ति का उल्लेख नहीं मिलता, परन्तु खण्डन करने के समय स्पष्टरूप में 'इति काशिका', 'इति वृत्तिः' के उल्लेख के पश्चात् सोल्लास 'तद्भाष्यविरोधादुपेक्ष्यम्', 'तत्प्रामादिकम्' आदि शब्दावली का प्रयोग किया गया है।

बुद्धि की विवेचनाशक्ति की कोई सीमा नहीं होती। उत्तम से उत्तम, अधम से अधम लेखक हो चुके हैं, हैं और होनेवाले हैं। अतः किसी भी लेखक के लिए यह प्रायशः बहुत उचित नहीं है कि वह आचार्यान्तर के मत का खण्डन कर दे। यद्यपि आर्थवादिक दृष्टिकोण से सम्प्रदायान्तर के आचार्यों के मतों का खण्डन आवश्यक माना जा सकता है तथापि अपने सम्प्रदाय के आचार्यों के अवान्तर मतों का खण्डन किसी भी दृष्टि से औचित्य नहीं रखता।

अपने सम्प्रदाय तथा यथासम्भव सम्प्रदायान्तर के आचार्यों के मतों का खण्डन न कर केवल उपन्यासकर देने की पवित्र पद्धति का प्रारम्भ शास्त्रीय क्षेत्र में महाभाष्यकार आचार्य पतञ्जलि की अप्रतिहत लेखनी से हुई है। इस पद्धति का यथावत् पालन आचार्य जयादित्य-वामन ने भी किया है। वृत्ति के अवलोकन से यह स्पष्ट है कि इन्होंने पूर्वाचार्यों के मतों का खण्डन, एक-आध स्थल को छोड़ कर, नहीं किया है। इससे भी 'काशिका' वृत्ति की गरिमा ही प्रमाणित होती है।

अस्तु !

स्तुवन्ति गुर्वीमभिधेयसम्पदम्[1] विशुद्धिमुक्तेरपरे विपश्चितः।
इति स्थितायां प्रतिपूरुषं रुचौ सुदुर्लभाः सर्वमनोरमा गिरः॥

## ( ६ ) 'काशिका' वृत्ति के पाठ की दुरवस्था :—

संस्कृत साहित्य के अन्यान्य प्राचीन ग्रन्थों की तरह 'काशिका'वृत्ति के पाठ में भी बहुत अव्यवस्था आ चुकी है। यह अव्यवस्था न्यासकार के समय ही आ चुकी थी और

१. किरातार्जुनीय—१४।५॥

'न्यास' व्याख्या के बाद भी आती रही है। बहुत स्थानों में न्यासकारसम्मत पाठ से पदमञ्जरीकारसम्मत पाठ भिन्न ही है।

किन्तु 'पदमञ्जरी' जैसी प्रौढ़ व्याख्या के पश्चात् भी 'काशिका' वृत्ति का पाठ सुव्यवस्थित नहीं हो सका—यह खेद का विषय है। सोलहवीं शताब्दी के लेखक भट्टोजिदीक्षित के कथन से भी यह तथ्य प्रमाणित होता है। उदाहरणार्थं 'सिद्धान्तकौमुदी' के निम्न-लिखित स्थल को देखा जा सकता है :—

( वा० ) त्यजेश्च ॥ त्याज्यम् । त्यजिपूज्योश्चेति 'काशिका'। तत्र पूजेर्ग्रहणं चिन्त्यम्, भाष्यानुक्तत्वात्। ण्यत्प्रकरणे त्यजेरुपसंख्यानमिति हि भाष्यम् ॥

सिद्धान्तकौमुदी—७।३।६६ ॥

किन्तु वर्त्तमान 'काशिका' वृत्ति में न्यास-समर्थित पाठ निम्न-लिखित है :—

ॐण्यति प्रतिषेधे त्यजेरुपसंख्यानम्ॐ। त्याज्यम् । काशिका—७।३।६६ ॥

यद्यपि 'पदमञ्जरी' में इस वार्त्तिक के विवरण के अभाव में यह निर्णय करना कठिन है कि पदमञ्जरीकार की दृष्टि में न्याससम्मत पाठ मौलिक था या सिद्धान्तकौमुदी-सम्मत तथापि पाठ की अव्यवस्थिता में तो यह प्रमाण का कृत्य कर ही सकता है।

प्रस्तुत संस्करण में 'काशिका' के सम्पादक पं० श्री अनन्त शास्त्री फड़के जी की पाठ-भेद-सूचक टिप्पणी में विश्वास रख कर मैंने पहले 'न्यास' तथा 'पदमञ्जरी' में उपलब्ध पाठान्तर की ओर ध्यान नहीं दिया। किन्तु वस्तुस्थिति यह है कि शास्त्री जी ने कम से कम बीस प्रतिशत पाठान्तर ( जो 'पदमञ्जरी' आदि में सुलभ हैं ) का उल्लेख किया ही नहीं है। अपनी इस त्रुटि के लिए सम्प्रति खेद-प्रकाशन तथा क्षमा-याचन से अतिरिक्त मेरे वश में कुछ नहीं है।

इस संस्करण में कहीं-कहीं मैंने मूल वृत्ति के वाक्यांश या वाक्य को स्थानान्तरित कर दिया है और मूल में उपलब्ध पाठ का एवम् उसमें क्रमविपर्यय के स्पष्ट कारण का भी उल्लेख तत्तत्स्थल की टिप्पणी में कर दिया है। किन्तु क्रमपरिवर्त्तन के उदाहरण अत्यल्प हैं।

( ज ) 'काशिका' के व्याख्याकार :—

अत्यन्त प्रख्यात 'काशिका' वृत्ति पर व्याख्याओं की परम्परा का प्रादुर्भाव स्वाभाविक है। चिर काल से ही इस वृत्तिपर अनेकानेक[1] व्याख्याएँ लिखी गईं। सम्प्रति जिन व्याख्याओं एवम् व्याख्याकारों के अस्तित्व में प्रमाण उपलब्ध होते हैं उनका संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है :—

( १ ) जिनेन्द्रबुद्धि

'काशिका' की उपलब्ध व्याख्याओं में सबसे प्राचीनतम व्याख्या है जिनेन्द्रबुद्धि-विरचित 'काशिकाविवरणपञ्जिका'। इस व्याख्या को 'काशिकाविवरणपञ्जिका', 'काशिका-न्यास', तथा 'न्यास' भी कहा जाता है। इसे 'न्यास' शब्द से अभिहित इस लिए किया जाता है कि इसमें व्याकरण शास्त्र के सिद्धान्तों का स्पष्ट रूपमें विन्यास—संस्थापन—प्रतिपादन—किया गया है—न्यस्यते इति 'न्यासः'। वैयाकरण सम्प्रदाय में 'न्यास' शब्द

---

१ द्रष्टव्य—न्यास—१।१।५ ; पदमञ्जरी—१।१।६ आदि ॥

ही प्रचलित है। 'न्यास' की शैली मनोहर तथा भाषा अर्थगम्भीर है। इसमें शास्त्रार्थ की दृष्टि से तो बहुत कुछ नहीं लिखा गया है, किन्तु विषय का प्रतिपादन इससे अधिक स्पष्ट रूप में, मेरी दृष्टि से, व्याकरण शास्त्र के किसी भी ग्रन्थ या व्याख्याग्रन्थ में नहीं मिलता है। यही कारण है कि (न्यासकार के बौद्धधर्मानुयायी होने पर भी ?) पाणिनीय व्याकरण की परम्परा में इनका नाम सम्मान के साथ[1] लिया जाता है।

यद्यपि परवर्ती व्याकरण-परम्परा में न्यासकार के मतों का बहुधा खण्डन किया गया है और आपाततः 'न्यास' में कुछ अशुद्धियाँ भी आ गई हैं तथापि इतने ही से इसका गौरव समाप्त नहीं हो जाता है। हाँ, एक खटकने वाली कमी इस व्याख्या में यह है कि वृत्तिकार ने जो कुछ कह दिया है उसकी यथावत् व्याख्या इसमें कर दी गई है, उसके गुण-दोष का या मत-मतान्तर का उल्लेख अत्यल्प है। मुझे तो लगता है कि इस व्याख्या के 'न्यास' नामकरण का भी यही कारण है कि वृत्तिकार की बातों को इसमें यथावत् रख दिया गया है, उसके ऊपर विचार-विमर्श प्रायेण नहीं किया गया है। अस्तु !

क्रमेलकं निन्दति कोमलेच्छुः क्रमेलकः कण्टकलम्पटस्तम् ।
प्रीतौ तयोरिष्टभुजोः समायाम् मध्यस्थता, नैकतरोपहासः[2] ॥

परिचय—

'न्यास' की पुष्पिका में 'बोधिसत्त्वदेशीयाचार्य' उपाधि के आधार पर साधारणतः इन्हें बौद्ध माना जाता है। किन्तु 'बोधिसत्त्वदेशीय' शब्द का स्पष्टार्थ क्या है—इसका निर्णय करना कठिन है। बौद्धसम्प्रदाय में 'बोधिसत्त्व' की कल्पना अवश्य है किन्तु 'बोधिसत्त्व-देशीय' की नहीं। क्या यह कल्पना सम्भावित है कि जिस प्रकार योगी को दो वर्गों में विभक्त किया जाता है 'युक्त' तथा 'युञ्जान' उसी प्रकार 'बोधिसत्त्व' तथा 'बोधिसत्त्व-देशीय' ('बोधिसत्त्व' से पूर्व-भूमि) ये दो वर्ग बौद्धसम्प्रदाय में भी माने जा सकते हैं ?

'इन्द्रवरुण०' (४।१।४९) सूत्र के—'मुद्गलाच्छन्दसि' वार्तिक की व्याख्या करते समय भट्टोजीदीक्षित ने अपनी 'प्रौढमनोरमा' में न्यासकार को 'वेदबाह्य' कहा है। परन्तु इतने से ही न्यासकार का बौद्धत्व सिद्ध नहीं होता। कुछ लोग[3] तो इन्हें जैनाचार्य देव-नन्दी से अभिन्न ही मानते हैं।

उपर्युक्त सन्दिग्ध विवरण से अधिक तो सन्दिग्ध रूप में भी कहना सम्प्रति सम्भव नहीं है।

काल—

आचार्य जिनेन्द्रबुद्धि के काल के विषय में भी निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता है। यतः इत्सिङ्ग के यात्राविवरण के आधार पर काशिकावृत्तिकार जयादित्य की मृत्यु का समय लगभग ६६१ ई०[4] माना गया है और न्यासकार के उल्लेख से वृत्तिकार

---

१. द्रष्टव्य—न्यास की प्रस्तावना—पृ० १९ ॥

२. नैषधीयचरित—६।१०४ ॥

३. Varadachari—A History of the Sanskrit Literature, P. 185, ( Second Editon—1960. )

४. इत्सिंग की भारतयात्रा—पृ० 560 ; A History of Indian Literature, Vol. III, Pt—II, P. 433 ( Winternitz ).

की न्यासकार से[1] कुछ अधिक प्राचीनता प्रतीत होती है अतः इनका समय जयादित्य के समय से कम से कम सौ वर्ष बाद का होना चाहिए। चक्रवर्त्ती महाशय ने इसी लिए न्यासकार का समय ७२५—७५० ई० के बीच माना है[2]। इसकी पुष्टि में चक्रवर्त्ती महाशय ने माघ के 'अनुत्सूत्रपदन्यासा'[3] पद्य में उल्लिखित 'न्यास' को 'काशिकान्यास' ही माना[4] है। विण्टरनित्स आदि विद्वान् भी यही[5] मानते हैं।

किन्तु पं० युधिष्ठिर मीमांसक जी का[6] मत है कि माघ का उल्लेख न तो 'काशिका' वृत्ति से और न 'न्यास' से ही सम्बन्ध रखता है, क्योंकि माघके पितामह के आश्रयदाता महाराज वर्मलात के ६२५ ई० के उपलब्ध वसन्तगढ़ के शिलालेख के आधार पर यह सिद्ध है कि माघ का समय ६८२ से ७०० सं० ( ६२५—६४३ ई० ) के बीच होना चाहिए। अतः ७१८ वि० सं० ( ६६१ ई० ) के लगभग दिवंगत होने वाले जयादित्य की 'काशिका' वृत्ति तथा जिनेन्द्रबुद्धि के 'न्यास' का उल्लेख माघ में सम्भावित नहीं है। परन्तु न्यासकार के काल के विषय में मीमांसकजी ने केवल तीन सम्भावनाएँ व्यक्त की हैं:— वि० सं० १०९० के कैयट से पूर्ववर्त्ती, वि० सं० ९३५ में, याकोबी के अनुसार, दिवङ्गत हरदत्त से प्राचीन होने के कारण ९०० वि० सं० से पूर्ववर्त्ती तथा ईसा की सातवीं शताब्दी के अन्त में विद्यमान अर्चट से पूर्ववर्त्ती, अतएव ७०० वि० सं० के आस-पास[7]। इन सम्भावनाओं में तीसरी सम्भावना तथा कुछ लोगों की सप्तम[8] शताब्दी की कल्पना तो इसलिए मान्य नहीं हो सकती है कि ६६१ ई० के आस-पास अवसन्न ( मृत ) होने वाले वृत्तिकार जयादित्य की चिरन्तनता[9] का सङ्केतक व्यक्ति ( न्यासकार ) उसी शती के उसी भाग में वर्त्तमान था—ऐसा नहीं माना जा सकता है।

ऐसी दशा में न्यासकार का काल ७२५—७५० ई० मानना ही अधिक उपयुक्त है।

इस 'न्यास' पर भी मैत्रेय रक्षित ( तन्त्रप्रदीप ), मल्लिनाथ ( न्यासोद्योत ), नरपति महामिश्र ( न्यासप्रकाश ), पुण्डरीकाक्ष विद्यासागर तथा रत्नमति की टीकाएँ हैं। इन टीकाओं के विवरण के लिए 'संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास'—भाग—१, ( पृ० ४६६-४६९ ) द्रष्टव्य है।

( २ ) इन्दुमित्र

'माधवीय[10] धातुवृत्ति', 'उणादिवृत्ति',[11] आदि के उल्लेख के अनुसार एक 'अनुन्यास'

---

१. न्यास की प्रस्तावना—पृ० २१ ॥
२. वही, पृ० २६ ॥
३. माघ—२।११२ ॥
४. न्यास की प्रस्तावना—पृ० २२—२३।
५. A History of Indian Literature—Vol. III, Part—II, Page—433.
६. संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास—भाग—१, पृ० ४२६-४२८, ४६५।
७. वही, पृ० ४६४—४६५ ॥
८. Varadachari—A History of the Sanskrit Literature, P. 185.
९. न्यास की प्रस्तावना—पृ० २१ ॥
१०. माधवीय धातुवृत्ति—पृ० २०१ ॥
११. उज्ज्वलदत्त—उणादिवृत्ति—पृ० १,५५,८८ ॥

नाम की 'काशिका' की व्याख्या का परिज्ञान होता है। अनुन्यासकार का पूर्ण नाम इन्दुमित्र है, परन्तु संक्षेप में इन्हें 'इन्दु'[1] शब्द से भी निर्दिष्ट किया गया है। मीमांसक जी के अनुसार, इन्दुमित्र का समय ८००—११५० वि० सं० के मध्य है।

यद्यपि मीमांसक जी 'अनुन्यास' को 'काशिका' की एक न्यासोत्तरभावी संक्षिप्त व्याख्या मानते हैं तथापि वर्त्तमान स्थिति में यह सन्दिग्ध ही है कि 'अनुन्यास' 'काशिका' की व्याख्या थी या 'न्यास' की।

( ३ ) महान्यासकार

उज्ज्वलदत्तकृत 'उणादिवृत्ति' तथा सर्वानन्दविरचित 'अमरटीकासर्वस्व' के आधार पर एक 'महान्यास' नाम की 'काशिका' की टीका का परिज्ञान होता है। महान्यासकार का नाम ज्ञात नहीं है। इस व्याख्याकार को १२१६ वि० सं० से प्राचीन होना चाहिए[2]।

( ४ ) विद्यासागर मुनीन्द्र

राजकीय हस्तलेख-पुस्तकालय[3] मद्रास की सूची में एक विद्यासागर मुनि की 'प्रक्रियामञ्जरी' नाम की 'काशिका'-वृत्ति-व्याख्या उल्लिखित है। इस व्याख्या की एक हस्तलिखित प्रति त्रिवेन्द्रम् ( सूची-भाग—३, ग्रन्थाङ्क—३३ ) में भी है।

ग्रन्थान्त में "इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यविद्यासागमुनीन्द्रविरचितायाम्..." उल्लेख से यह सिद्ध होता है कि ये सन्न्यासी थे। प्रारम्भ के श्लोकों से यह भी सिद्ध होता है कि इनके गुरु का नाम था श्वेतगिरि मुनीन्द्र। प्रारम्भ में ही 'न्यासकारवचःपद्मनिकरोद्गीर्णम्' उल्लेख से यह तो स्पष्ट है कि ये न्यासकार से परवर्त्ती हैं। यतः अत्यन्त प्रसिद्ध हरदत्तकृत 'पदमञ्जरी' का उल्लेख इन्होंने नहीं किया है अतः ऐसा माना जा सकता है कि ये न्यासकार तथा पदमञ्जरीकार के मध्य में हुए हैं।

( ५ ) हरदत्त मिश्र

'काशिका' के दूसरे प्रसिद्ध व्याख्याकार हैं हरदत्त मिश्र। इनकी वर्त्तमान व्याख्या का नाम 'पदमञ्जरी' है। यह व्याख्या विषय की स्पष्टता की दृष्टि से तो 'न्यास' की अपेक्षा कम महत्त्व रखती है किन्तु शास्त्रार्थ-प्रक्रिया में 'न्यास' से प्रौढ़तर है। अपनी व्याख्या के महत्त्व के विषय में व्याख्याकार का आत्मीय उद्घोष निम्नलिखित है :—

---

१. परिभाषावृत्ति—पृ० ७९ ॥

'संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास' में उद्धरणसङ्केत इतने भ्रष्ट हैं कि उन पर विश्वास करना कठिन है। तथापि जिन ग्रन्थों के उद्धरण मैंने उक्त ग्रन्थ से लिए हैं उनके सङ्केत भी उक्त ग्रन्थ के आधार पर ही दिए गए हैं, क्योंकि सम्प्रति मेरे लिए प्रत्येक संकेत की परीक्षा सम्भव नहीं है। एतदर्थ मैं अपने पाठकों से क्षमा-प्रार्थी हूँ।

२. संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास--भाग—१, पृ० ४७१ ॥

३. राजकीय हस्तलेख पुस्तकालय, मद्रास का सूचीपत्र, भाग—३, खण्ड १ ए, पृ० ३५०७, ग्रन्थाङ्क—२४९३ ॥

अविचारितरमणीयं कामं व्याख्याशतं भवतु वृत्तेः ।
हृदयङ्गमा भविष्यति गुणगृह्याणामियं व्याख्या[1] ॥
एवं प्रकटितोऽस्माभिर्भाष्ये परिचयः परः ।
तस्य निःशेषतो मन्ये प्रतिपत्तापि दुर्लभः[2] ॥
प्रक्रियातर्कगहनप्रविष्टो हृष्टमानसः ।
हरदत्तहरिः स्वैरं विहरन् केन वार्यते[3] ॥

यद्यपि 'भाष्ये परः परिचयः' का उद्घोष अक्षरशः सत्य नहीं है, क्योंकि शतशः भाष्य-विरुद्ध उदाहरण 'पदमञ्जरी' में सुप्राप्य हैं।[4] और 'स्वैरं विहरन् केन वार्यते' की अहङ्कारमात्रता भी 'मनोरमा-शेखर' प्रभृति ग्रन्थों के अवलोकन करनेवालों के लिए अविदित नहीं है तथापि निष्पक्ष रूप में यह कथन अनुचित नहीं है कि 'पदमञ्जरी' एक पाण्डित्यपूर्ण ग्रन्थ है । हाँ, अभिमान-प्रदर्शन का कोई अर्थ नहीं होना तो उचित तथा आवश्यक भी है ।

'दाधा घ्वदाप्' ( १।१।२० ) की 'काशिका' की व्याख्या करते समय पदमञ्जरी-कारने स्वकृत 'महापदमञ्जरी' का भी उल्लेख किया है । बहुत सम्भव है 'लघुशब्दरत्न'–'बृहच्छब्दरत्न', 'लघुशब्देन्दुशेखर'–'बृहच्छब्देन्दुशेखर' आदि की तरह 'महापदमञ्जरी' भी 'काशिका' की ही एक विशाल व्याख्या हो ? ऐसी स्थिति में वर्त्तमान 'पदञ्जरी' को 'लघुपदमञ्जरी' कहना उचित था । परन्तु कहीं 'लघुपदमञ्जरी' शब्द से इसका उल्लेख नहीं मिलता है ।

इस प्रसङ्ग में एक बात और भी उल्लेखनीय है । पं० युधिष्ठिर मीमांसक जीने 'महा-पदमञ्जरी' के समर्थन में लिखा है कि "इसकी पुष्टि दैव वार्त्तिक पुरुषकार से भी होती है । उसमें 'णिचश्च' ( १।३।७४ ) सूत्रस्थ एक हरदत्तीय कारिका उद्धृत की गई है । वह

---

१. पदमञ्जरी, पृ० १, भाग—१ ( प्राच्य भारती ) ॥

२. वही—पृ० ७६ ॥

३. वही—पृ० ८१ ॥

४. उदाहरणार्थ निम्नलिखित स्थल द्रष्टव्य हैं :—

( १ ) उत्प्रतिभ्यामाङि सर्त्तेरुपसंख्यानम् ( वार्तिक )—काशिका ३।२।७८ ॥

पुनः सुबूग्रहणस्योपसर्गनिवृत्त्यर्थत्वादयमारम्भः—पदमञ्जरी ।

तु०—सुपीति वर्त्तमाने पुनः सुब्ग्रहणं किमर्थम् ? अनुपसर्ग इत्येवं तद्भूत्, इदं सुम्मात्रे यथा स्यात्—उद्वासारिण्यः, प्रत्यासारिण्य इति ॥ महाभाष्य—३।२।६८ ॥

( २ ) भाष्ये तु धातूपपदविषयनियमद्वयं प्रदर्शितम्—पदमञ्जरी·३।२।८७ ॥

तु०—किमविशेषेण ? नेत्याह—उपपदविशेषे एतस्मिंश्च विशेषे ॥ महाभाष्य·३।२।८७ ॥

उपपदविशेष इति—अनेन धातुनियमं दर्शयति······प्रदीप ॥

एतस्मिंश्च विशेषे इति—भूते इत्यर्थः······उद्योत ॥

विशेष :—पा० सू० ३।२।८९ ( पृ० सं० २०५ ) की टिप्पणी में मैंने जो कालनियम, उपपदनियम तथा प्रत्ययनियम के स्वरूपों को बतलाया है वह शिष्यावबोधार्थ तात्पर्य-वर्णनमात्र है । नियमों के साक्षात् स्वरूप के अवगमन के लिए ३।२।८७ के भाष्यप्रदीपोद्योत तथा न्यास-पदमञ्जरी आदि द्रष्टव्य हैं ।

पदमञ्जरी में नहीं मिलती। अतः वह महापदमञ्जरी से उद्धृत की गई होगी"। परन्तु यह धारणा भ्रान्त है। भ्रम का कारण है सम्पादकों द्वारा (मूलतः हस्तलेखकों द्वारा) अनवधानतापूर्वक 'पदमञ्जरी' का संस्करण।

काशी से प्रकाशित 'पदमञ्जरी' (प्राच्य भारती प्रकाशन, वाराणसी—१९६५, भाग—१) में 'णिचश्च' सूत्र की व्याख्या निम्न-लिखित रूप से छपी हैं :—

णिचश्च ॥ अत्र कश्चिदाह—.........परायणेऽपि चुरादिणिच आत्मनेपदमुदाहृतम्—एष विधिश्चुरादिणिजन्तात् स्यादिति। कश्चन निश्चिनुते स्म—अप्राप्तवचनेऽत्र न किंचन दृष्टम्, लक्षयतेः स्वरितेत्त्वमनार्षम् ॥

भट्ट मल्लविरचित 'आख्यातचन्द्रिका' कोश (जिसका प्रकाशन चौखम्बा संस्कृत सीरिज में होनेवाला है) का सम्पादनकार्य करते समय मुझे इस विषय की आवश्यकता हुई थी। 'पदमञ्जरी' उलटने पर इसके वाक्यों का कुछ अर्थ ही नहीं लगा। अन्ततः 'प्रक्रियाकौमुदी' की 'प्रसाद' टीका के अवलोकन से स्पष्ट हुआ कि 'पदमञ्जरी' का—'एष विधिः......स्वरितेत्त्वमनार्षम्' पाठ भ्रष्ट हो चुका है। इसका निम्नलिखित पद्यबद्ध रूप होना चाहिए, जो 'प्रसाद' में उल्लिखित है :—

(हेतुमण्णिच एव 'णिचश्च' इत्यत्र ग्रहणमिति चेत्? नैवं वाच्यम्। यत एतदाशङ्क्य परिहृतं पदमञ्जर्याम्—)

एष विधिर्न चुरादिणिजन्तात् स्यादिति कश्चन निश्चिनुते स्म।
आप्तवचोऽत्र न किञ्चन दृष्टं लक्षयतेः स्वरितेत्त्वमनार्षम् ॥ इति[1] ॥

'प्रौढमनोरमा[2]' में भी 'णिचश्च' सूत्र की व्याख्या में यह श्लोक उपलब्ध है। 'मनोरमा' का कथन निम्नलिखित है :—

तदेतत्सर्वं हरदत्तोऽपि सञ्जग्राह—
एष विधिर्न चुरादिणिजन्तात्स्यादिति कश्चन निश्चिनुते स्म।
आप्तवचोऽत्र न किञ्चन दृष्टं लक्षयतेः स्वरितेत्त्वमनार्षम् ॥

बहुत सम्भव है, 'महापदमंजरी' में भी यह श्लोक उद्धृत हो? परन्तु 'पदमञ्जरी' में इसका अभाव नहीं माना जा सकता, क्योंकि इस श्लोक के विना इसके स्थान में वर्तमान 'पदमञ्जरी' में उपलब्ध उक्त पाठ का कुछ अर्थ नहीं निकलता है। साथ ही, प्रसाद' में तो 'पदमंजरी' का नाम भी उल्लिखित है।

वस्तुस्थिति तो यह है कि उक्त श्लोक हरदत्त मिश्र का भी नहीं है अपि तु 'परायण' (धातुपारायण?) का है।

परिचय—

'पदमंजरी' के प्रारम्भ के तृतीय श्लोक में टीकाकार ने 'पद्मकुमार' को अपना पिता, 'श्री' को अपनी माता, 'अग्निकुमार' को अपना ज्येष्ठ भ्राता तथा 'अपराजित' को अपना गुरु बतलाया है :—

तातं पद्मकुमाराख्यम् प्रणम्याम्बां श्रियं तथा।
ज्येष्ठं चाग्निकुमाराख्यम् आचार्यमपराजितम् ॥

---

१. प्रक्रियाप्रसाद—पृ० २९२, उत्तरार्ध (बम्बई संस्कृत-प्राकृत ग्रन्थमाला—१९३१)॥
२. प्रौढमनोरमा—पृ० ६८६ (उत्तरार्ध—भ्वादि से समाप्ति तक)॥

इस श्लोक के 'पद्मकुमाराख्यम्' के स्थान में 'रुद्रकुमाराख्यम्' एवम् 'पद्मकुमारार्यम्' तथा 'अग्निकुमाराख्यम्' के स्थान में 'अग्निकुमारार्यम्' पाठान्तर उपलब्ध होते हैं। यदि पाठान्तरगत 'पद्मकुमारार्यम्' पाठ प्रामाणिक हो तब तो हरदत्त को मद्रास प्रान्तीय 'अइयर' परिवार का व्यक्ति होना चाहिए[1]। परन्तु कई जगह 'हरदत्त मिश्र' शब्द से भी पदमञ्जरीकार का उल्लेख मिलता है। यदि यह उल्लेख यथार्थ हो तब तो हरदत्त को मद्रासी 'अइयर' मानना कहाँ तक युक्तिसंगत है—यह विवेचनीय है। साथ ही, 'आर्य' शब्द को 'अइयर' के मूलभूत शब्द मान लेने पर भी 'अइयर' से अतिरिक्त अन्य प्रान्तीय लोगों की साक्षात् उपाधि से 'आर्य' का स्पष्ट सम्बन्ध न जोड़ कर 'अइयर' के साथ दूर का सम्बन्ध जोड़ना भी विचारणीय है। अतः आर्य शब्द को श्रेष्ठार्थक मानना ही युक्त है।

अतः 'पद्मकुमारार्यम्' शब्द के आधार पर हरदत्त के मद्रासनिवासी होने का निर्णय नहीं किया जा सकता।

पं० युधिष्ठिर मीमांसक जी ने 'पदमञ्जरी' के चतुर्थ श्लोक—'यश्चिराय हरदत्तसंज्ञया विश्रुतो दशसु दिक्षु दक्षिणः' में प्रयुक्त 'दक्षिण' शब्द को देखकर यह लिख डाला है कि हरदत्त ने अपने को दक्षिण-देशवासी लिखा है।[2] मुझे आश्चर्य हो रहा है कि मीमांसक जी जैसे आलोचक ने 'दक्षिणः' शब्द का अर्थ 'दक्षिण-देशवासी' कैसे कर लिया है! हाँ, उनके द्वारा सङ्कलित अन्य प्रमाणों के आधार पर हरदत्त का द्रविड़-देशवासी होना[3] उपपन्न लग रहा है। ऐसी स्थिति में हरदत्त के साथ यत्र-तत्र उपलब्ध 'मिश्र' उपाधि को आदरार्थक[4] मानना होगा। फिर भी द्रविड़ देश को हरदत्त की जन्मभूमि मानने में सन्देह का प्रसार अवश्य है।

काल—

प्रो० कीलहॉर्न का मत है कि 'पदमंजरी' के आधार पर ही जिनेन्द्रबुद्धि ने 'न्यास' का निर्माण किया था। कीलहॉर्न साहिब की दृष्टि में हरदत्त को न्यासकार का पूर्ववर्त्ती होना चाहिए। किन्तु यह मत सम्प्रति अप्रामाणिक सिद्ध हो चुका है। पदमंजरीकार ने न्यासकार का स्वयम् उल्लेख किया है। यद्यपि जिस स्थान में पदमंजरीकार ने न्यासकार का नाम लिया है उस स्थान में न्यास-ग्रन्थ में[5] वह मत नहीं मिलता है और इसलिए

---

१. न्यास की प्रस्तावना—पृ. १८॥

२. संस्कृत व्याकरणशास्त्र का इतिहास—भाग—१, पृ. ४७२॥

३. वही—पृ० ४७३॥

४. मिश्र शब्द की आदरार्थकता के लिए भवभूति का निम्न-लिखित श्लोक द्रष्टव्य है :—

> ब्रह्मैकतानमनसो हि वसिष्ठमिश्राः त्वं ब्रूहि वीरचरितेषु गुरुः पुराणः।
> वंशे विशुद्धिमति येन भृगोर्जनित्वा शस्त्रं गृहीतमथ तस्य किमत्र युक्तम्?
>
> महावीरचरित—३।११॥

५. न्यासकारस्तु द्वौ बिस्तौ परिमाणमस्येति विगृह्णन् बिस्तं परिमाणं मन्यते। ......द्विबिस्तेति। परिमाणत्वे ठञो लुक्, उन्मानत्वे ठकः॥ पदमंजरी—४।१।२२॥

तु०—द्विबिस्तेति। द्वौ बिस्तौ पचति। 'सम्भवति अभ्यवहरति पचति' इत्यनेन आर्हीयष्ठक्, तस्य पूर्ववल्लुक्॥ न्यास—४।१।२२॥

लोगों को यह भ्रम हो सकता है कि पदमञ्जर्युक्त न्यासकार जिनेन्द्र-बुद्धि से भिन्न व्यक्ति थे, तथापि जब हम 'बिस्ताच्च' सूत्र के ऊपर न्यासकार का मत[1] देखते हैं तब उक्त भ्रम छिन्नमूल हो जाता है। नाम्नानिर्देश के अतिरिक्त सर्वनाम शब्दों से भी 'पदमंजरी' में 'न्यास' के मत का उद्धार किया गया है। इसके उदाहरण के लिए 'मदोऽनुपसर्गे'[2] (३।३।६७), 'संज्ञायां समजनिषदनिपतमनविदषुञ्शीङ्भृञिणः'[3] (३।३।९९) तथा 'अजाद्यतष्टाप्'[4] (४।१।४) की व्याख्याओं में क्रमशः 'अपर आह', 'अन्ये तु' तथा 'केचित्' सर्वनामों द्वारा उल्लिखित मतों को लिया जा सकता है। अन्यान्य उदाहरण भी सुप्राप्य हैं।

उपर्युक्त युक्तियों से यह स्पष्ट है कि पदमञ्जरीकार न्यासकार से पूर्ववर्त्ती नहीं हो सकते हैं। यतः न्यासकार का काल ७२५-७५० ई० है अतः हरदत्त मिश्र को अष्टम शताब्दी के पूर्वार्ध के बाद का ही होना चाहिए।

'भविष्य पुराण' के आधार पर डॉ० याकोबी का मत है कि हरदत्त की मृत्यु ८७८ ई० में हुई थी[5]। विण्टरनित्स के अनुसार हरदत्त मिश्र का समय १२वीं शताब्दी है[6]। चक्रवर्त्ती महाशय[7] तथा वरदाचारी[8] जी ११ वीं शताब्दी, युधिष्ठिर

---

१. द्विबिस्तम् इति। द्वौ बिस्तौ परिमाणमस्येति ठञ्, तस्य लुक्॥ न्यास—५।१।३१॥

तु०—न्यासकारस्तु द्वौ ठिस्तौ परिमाणमस्येति विगृह्णन् बिस्तं परिमाणं मन्यते॥ पदमंजरी—४।१।२२॥

२. अपर आह—"मदोऽनुपसर्गे' इति सूत्रप्रणयनमस्य विधेरनित्यत्वज्ञापनार्थम्, तेन माद इति सिद्धं भवति" इति॥ पदमंजरी—३।३।६७॥

तु०—अत्रापि........'मदोऽनुसर्गे' इति सूत्रप्रणयनमस्य विधेरनित्यत्वज्ञापनार्थम्, तेन माद इति सिद्धं भवति॥ न्यास—३।३।६७॥

३. (क) अन्ये तु संज्ञायामित्येव क्यपो विधानात् रूढ्यनुगमार्थत्वाच्च संज्ञाग्रहणस्य वीभावाभावमाहुः। न हि वीभावे सति संज्ञा गम्यते॥ पदमंजरी—३।३।९९॥

(ख) अन्ये तु संज्ञायामिति वचनाद्यथा समज्येत्यत्र वीभावो न भवति एवं मनेरनुनासिकलोपस्तत्र कृते तुगपीत्याहुः॥ पदमंजरी—३।३।९९॥

तु०—समज्येति। 'अजेर्व्यघञपोः' इति वीभावो न भवति, संज्ञायामिति वचनात्। न हि वीभावे कृते संज्ञा गम्यते, नियतवर्णानुपूर्वीका हि संज्ञा भवति।.....मत्येति। मन्यन्ते तयेति मत्या। पूर्ववदनुनासिकलोपः, ह्रस्वस्य तुक्॥ न्यास—३।३।९९॥

४. (अतिमहतीत्यत्र शतृवन्नावाद्यौणादिकादुगिल्लक्षणो ङीप्।) केचित् गौरादिपाठात् ङीषं वर्णयन्ति, तदयुक्तम्, अनुपसर्जनाधिकारात्॥ पदमंजरी—४।१।४॥

तु०—...महदिति गौरादौ, तत्रास्त्यस्मिन् ज्ञापके केवलाभ्यामेव भवन्महच्छब्दाभ्यामुगिद्गौरादिलक्षणौ ङीब्ङीषौ स्याताम्। अतिभवती, अतिमहतीत्यत्र तु न स्याताम्, ज्ञापके तु सति भवतः॥ न्यास—४।१।४॥

५. जौर्नल, रॉयल एशियाटिक सोसाइटी, बम्बई, भाग—२३, पृ० ३१॥

६. A History of Indian Literature, Vol. III, Part—II, P. 434, (प्रायशः यह मत अनुवादक महाशय का है?)।

७. न्यास की प्रस्तावना—पृ० २६॥

८. A History of the Sanskrit Literature, P. 185.

